का पालन करना पड़ेगा। वैद्य की दवा कदाचित इस शरीर के रोग को मिटावेगी लेकिन शास्त्रश्रवण तो भव–परम्परा के रोग मिटाता है? फिर वैद्य से दवा लेने के समय विनीत आचरण करो और शास्त्रश्रवण के समय अविनय सेवन करो तो क्या यह उचित कहलाएगा?

खयाल आता है मुझे दिलजान तेरी बातो का।
खबर तुझको है नही आगे अधेरी रातो का ।।
जोबन तो कल ढल जायगा दरियाव है बरसाई का।
नोर कोई न खायेगा उस रोज तेरे हाथो का।।

दिलजान का अर्थ है–दिल से बधा हुआ। दिलजान कह देना और दिलजान का–सा बर्ताव करना और बात है। दुनिया मे धनजान मकानजान और रोटीजान भी हैं। जो धन दे वह धनजान जो रोटी वह दे रोटीजान और जो मकान दे वह मकानजान। इस प्रकार कई तरह की मैत्री होती है लेकिन दिलजान का दोस्ताना निराला ही है।

दिल परमात्मा का घर है परमात्मा जब मिलेगा तब दिल मे ही अगर दिल मे न मिला तो फिर कही नही मिलेगा। जो दिलजान बन जाता है उसे हर घड़ी खौफ रहता है कि कही मेरे दिलजान का दिल न दुख जावे? लोग खुशामद के मारे अच्छा खाने को मिलने से दिलजान कहते हैं लेकिन ईश्वरीय विश्वास पर जो दिलजान बनता है वह इसलिए कि दिल परमात्मा का घर है। यह बात भली भाति समझ लेता है कि किसी का दिल दुखाना ईश्वर को दुखाना है। इसी का नाम दया या अहिंसा है। दूसरे के दिल को रज पहुचाना ईश्वर को रज पहुचाना है।

यह आदर्श है। कोई इस आदर्श पर चाहे पहुच न सके मगर आदर्श यही रहेगा। आदर्श उच्च महान और परिपूर्ण होना चाहिए। अगर आदर्श गिरा हुआ होगा तो व्यवहार कैसे अच्छा होगा?

का कुछ नही बिगाड सकते। कदाचित् तुम्हारे सामने ऐसा मौका आवे भी तो कम से कम इतना करो कि दूसरे का हक छीनने के लिए उसका दिल न दुखाओ। अपने हक का लेने मे दूसरे का दिल दुखाना उतना पाप नहीं है जितना पाप दूसरे का हक छीनने के लिए दिल दुखाने मे है। अधिकाश लोग एक दूसरे का हक छीनने के लिए उसका दिल दुखाते हैं। दूसरे का हक हडप जाना और दूसरे का हक देना नही, यह भावना ससार मे फैल रही है इसी कारण ससार अशान्ति का अडडा बना हुआ है।

मित्रो! अपने जीवन को उन्नत बनाना हो तो गौतम स्वामी के गुणो का चिन्तन–मनन करके उन्हे अपने जीवन मे अधिक से अधिक मात्रा मे चरितार्थ करने की चेष्टा करो। इसी मे आपका कल्याण है।

## प्रश्नोत्थान।

**मूल–तए ण से भगव गीयमे जायसड्ढे जायससए जायकोऊहल्ले, उप्पणसड्ढे, उप्पण्णससए, उप्पण्णकोऊहल्ले सजासयड्ढे सजायससए, सजायकोऊहल्ले समुप्पण्णसड्ढे, समुप्पण्णससए, समुप्पण्णकोऊहल्ले उट्ठाए उट्ठेइ। उट्ठाए उट्ठित्ता जेणेव समणे भगव महावीरे तेणेव उवागच्छइ। उवागच्छित्ता समण भगव महावीर तिक्खुत्तो आयाहिणपयाहिण करेइ, वदइ, नमसइ। नमसित्ता णच्चासण्णे णाइदूरे सुस्सूसमाणे नगसमाणे अभिमुहे विणएण पजलिऊडे पज्जुवासमाणे एव व्यासी।(3)**

**सस्कृत–छाया–तदा स भगवान् गौतमो जातश्रद्ध जातसशय जातकुतूहल, उत्पन्नश्रद्ध, उत्पन्नसशय, उत्पन्नकुतूहल, सजातश्रद्ध सजातसशय, सजातकुतूहल, समुत्पन्नश्रद्ध, समुत्पन्नसशय, समुत्पन्नकुतूहल, उत्थया उत्तिष्ठति। उत्थया उत्थाय येनैव श्रमणो भगवान् महावीरस्तेनैव उपगच्छति, उपागम्य श्रमण भगवन्त महावीर त्रिकृत्व आदक्षिणप्रदक्षिण करोति, कृत्वा वन्दते नमस्यति, नमस्ययित्वा नात्यासन्न नातिदूर, शुश्रूषमाण, नमस्यन् अभिमुखो विनयेन कृतप्राञ्जली पर्युपासीन एवमवादीत्। (3)**

मूलार्थ–तत्पश्चात् जातश्रद्ध–प्रवृत्त हुई श्रद्धा वाले जातसशय, जातकुतूहल सजातश्रद्ध, सजातसशय सजातकुतूहल समुत्पन्न श्रद्धा वाले समुत्पन्न सशय वाले समुत्पन्न कुतूहल वाले भगवान् गौतम उत्थान से उठते हैं। उत्थान से उठकर जिस ओर श्रमण भगवान महावीर है उस ओर आते हैं। आ करके श्रमण भगवान् महावीर को तीन बार दक्षिण दिशा से प्रारम्भ करके प्रदक्षिणा करते है प्रदक्षिणा करके वदन करते हैं नमस्कार करते हैं। नमस्कार

करके न बहुत पास न बहुत दूर भगवान के सामने विनय से ललाट पर हाथ जोड़ कर भगवान के वचन सुनने की इच्छा करते हुए भगवान को नमस्कार करते और उनकी पर्युपासना करते हुए इस प्रकार बोले (3)

व्याख्या—श्री सुधर्मा स्वामी ने गौतम स्वामी के गुणो का वर्णन किया। अब भगवती सूत्र मे वर्णित प्रश्नोत्तर किस जिज्ञासा से हुए है यह वर्णन प्रारंभ कर ही सुधर्मा स्वामी जम्बू स्वामी को सुनाने लगे। उन्होने कहा —हे जम्बू ! जब गौतम स्वामी ध्यान रूपी कोठे मे विचरते थे उस समय उनके मन मे एक श्रद्धा उत्पन्न हुई।

जायसड्ढे अर्थात जातश्रद्ध । 'जात' का अर्थ प्रवृत्त और उत्पन्न दोनो हो सकता है। यहा 'जात' का अर्थ प्रवृत्त है। अर्थात् श्रद्धा मे प्रवृत्ति हुई।

जात का अर्थ प्रवृत्त हुआ। रहा श्रद्धा का अर्थ। विश्वास करना श्रद्धा कहलाता है लेकिन यहा श्रद्धा का अर्थ इच्छा है। तात्पर्य यह हुआ कि गौतम स्वामी की प्रवृत्ति इच्छा हुई। किस प्रकार की इच्छा मे प्रवृत्ति? इस प्रश्न का समाधान करने के लिए कहा गया है कि जिन तत्वो का वर्णन किया जायेगा उन्हे जानने की इच्छा मे गौतम स्वामी की प्रवृत्ति हुई। इस प्रकार तत्व जानने की इच्छा मे जिसकी प्रवृत्ति हो उसे 'जातश्रद्ध' कहते है।

जातसंशय अर्थात संशय मे प्रवृत्ति हुई। यहा इच्छा की प्रवृत्ति का कारण बतलाया गया है। गौतम स्वामी की इच्छा मे प्रवृत्ति होने का कारण यह था कि उनकी संशय मे प्रवृत्ति हुई क्योकि संशय होने से जानने की इच्छा होती है। जो ज्ञान निश्चयात्मक न हो जिसमे परस्पर विरोधी अनेक वस्तु मालूम पडती हो वह संशय कहलाता है। यथा— यह रस्सी है या सांप है? इस प्रकार का संशय होने पर उसे निवारण करने के लिए यथार्थता जानने की इच्छा उत्पन्न होती है। गौतम स्वामी को तत्व—विषयक—इच्छा हुई क्योकि उन्हे संशय हुआ था।

संशयात्मा विनश्यति।

इस प्रश्न के उत्तर मे टीकाकार कहते हैं कि जो वस्तु तत्व पहले निश्चित नही था उसके सबध मे गौतम स्वामी को सशय उत्पन्न हुआ। गौतम स्वामी का यह सशय अपूर्व ज्ञान–ग्रहण होने से आत्मा का घातक नहीं है।

भगवान् गौतम स्वामी को किस वस्तु तत्व के जानने के सबध मे सशय हुआ? इसके लिए टीकाकार स्पष्ट करते हैं कि–भगवान् महावीर का सिद्धान्त यह है कि–

**चलमाणे चलिए।**

अर्थात्–जो चल रहा है वह चला।

सूत्रार्थ मे चलने वाले को चला कहा, इससे यह अर्थ निकलता है कि जो चलता है वही चला। जैसे एक आदमी कलकत्ता के लिए चला। इस चलते हुए 'गया' कहना यह एक अर्थ का बोधक है।

'चलता है यह कथन वर्तमान का बोधक है और 'चला' यह भूतकाल या अतीतकाल का बोधक है। चलता है' यह वर्तमान की बात है और 'चला' यह भूतकाल की बात है। अतएव सशय पैदा होता है कि जो बात वर्तमान की है वह भूतकाल की कैसे कह दी गई? शास्त्रीय दृष्टि से इस विरोधी काल के कथन को एक ही काल मे बतलाने से दोष आता है। ऐसी दशा मे यह कथन निर्दोष किस प्रकार कहा जा सकता है?

जमाली सशय से ही भ्रष्ट हुआ था और गौतम स्वामी सशय से ही ज्ञानी हुए थे। जमाली के सबध मे 'सशयात्मा विनश्यति' यह कथन चरितार्थ हुआ और गौतम स्वामी के विषय मे 'न सशयमनारुह्य नरो भद्राणि पश्यति' यह कथन चरितार्थ हुआ।

जो सशय निर्णयात्मक होता है अर्थात जिससे गर्भ मे निर्णय का प्रयोजन होता है वह लाभदाता है और जो सशय निर्णय के लिए नही अपितु हठ के लिए होता है वह नाश करने वाला होता है। जमाली का सशय हठ के लिए था निर्णय के लिए नही इस कारण वह पतित हो गया। इससे विरुद्ध गौतम स्वामी का सशय निर्णय करने की बुद्धि से वस्तु तत्व को बारीकी से समझने के प्रयोजन से था उसमे हठ के लिए गुजाइश नही थी इसलिए गौतम स्वामी की आत्मा शुद्ध और ज्ञानयुक्त हो गई।

'जायकोउहले' अर्थात जातकुतूहल । गौतम स्वामी को कौतूहल उत्पन्न हुआ अर्थात उनके हृदय मे उत्सुकता उत्पन्न हुई। उत्सुकता यह कि मैं भगवान से प्रश्न करूगा तब भगवान मुझे अपूर्व वस्तु तत्व समझावेंगे उस

समय भगवान के मुखारविन्द से निकले हुए अमृतमय वचन श्रवण करने मे कितना आनन्द होगा? ऐसा विचार करके गौतम स्वामी को कौतूहल हुआ।

गौतम स्वामी का सशय दोषमय नही है क्योकि उन्हे अकेला सशय नही हुआ वरन् पहले श्रद्धा हुई फिर सशय हुआ फिर कौतूहल भी हुआ। अत उनका सशय आनन्द का विषय है। श्रद्धा पूर्वक की हुई शका दोषास्पद नही है वरन अश्रद्धा के साथ की जाने वाली शका दोष का कारण होती है। यहा तक जायसड्ढे जायससए और जायकोउहल्ले इन तीनो पदो की व्याख्या की गई। इससे आगे कहा गया है– उप्पन्नसड्ढे उप्पन्नससए और उप्पन्नकोउहल्ले। अर्थात श्रद्धा उत्पन्न हुई सशय उत्पन्न हुआ और कौतूहल हुआ।

यहा यह प्रश्न हो सकता है कि 'जायसड्ढे' और 'उप्पण्णसड्ढे' मे क्या अन्तर है? यह दो विशेषण अलग–अलग क्यो कहे गये हैं? इसका उत्तर यह है कि श्रद्धा जब उत्पन्न हुई तब वह प्रवृत्त भी हुई। जो श्रद्धा उत्पन्न नही हुई उसकी प्रवृत्ति भी नही हो सकती।

इस कथन मे यह तर्क किया जा सकता है कि श्रद्धा मे जब प्रवृत्ति हुई है तब यह बात स्वय प्रतीत हो जाती है कि श्रद्धा उत्पन्न हो ही गई है। फिर प्रवृत्ति और उत्पत्ति का अलग–अलग कहने की क्या आवश्यकता थी? उदाहरण के लिए–एक बालक चल रहा है। चलते हुए उस बालक को देखकर यह तो आप ही समझ मे आ जाता है कि बालक उत्पन्न हो चुका है। उत्पन्न न हुआ होता तो चलता ही कैसे? इसी प्रकार गौतम स्वामी की प्रवृत्ति श्रद्धा मे हुई इसी से यह बात समझ मे आ जाती है कि उनमे श्रद्धा उत्पन्न हुई थी। फिर श्रद्धा की प्रवृत्ति बतलाने के पश्चात उसकी उत्पत्ति बतलाने की क्या आवश्यकता है?

इस तर्क का उत्तर यह है कि प्रवृत्ति और उत्पत्ति मे कार्यकारणभाव प्रदर्शित करने के लिए दोनो पद पृथक–पृथक कहे गये हैं। कोई प्रश्न करे कि श्रद्धा मे प्रवृत्ति क्यो हुई? तो इसका यह उत्तर होगा कि श्रद्धा उत्पन्न हुई थी?

भूषण है। इस समाधान को साक्षी पूर्वक स्पष्ट करने के लिए आचार्य साहित्य शास्त्र का पमाण देते है। कि–

**प्रवृत्तदीपामप्रवृत्तभास्करा प्रकाशचन्द्रा बुबुधे विभावरीम्।**

अर्थात्–जिस दीपको की प्रवृत्ति हुई है, सूर्य की प्रवृत्ति नही है, ऐसी चन्द्रमा के पकाश वाली रात्रि समझी।

इस कथन मे भी कार्यकारणभाव की घटना हुई है। प्रवृत्तदीपाम्' कहने से अप्रवृत्तभास्करा' का बोध हो ही जाता है क्योकि सूर्य की प्रवृत्ति होने पर दीपक नही जलाये जाते। अत जब दीपक जलाये गये हैं। तो सूर्य प्रवृत्त नही है यह जानना स्वाभाविक है, फिर भी यहा सूर्य की प्रवृत्ति का अभाव अलग कहा गया है। यह कार्यकारणभाव बतलाने के लिए ही है। कार्य–कारणभाव यह कि सूर्य नही है अत दीपक जलाये गये हैं।

आचार्य कहते है कि जैसे यहा कार्य–कारणभाव प्रदर्शित करने के लिए अलग दो पदो का ग्रहण किया गया है उसी प्रकार शास्त्र में भी सकार्य–कारणभाव दिखाने के लिए ही 'जायसड्ढे' और 'उप्पणसडढे' इन दो पदो का अलग प्रयोग किया है। श्रद्धा मे प्रवृत्ति होने से यह अवश्य जान गये कि श्रद्धा उत्पन्न हुई लेकिन वाक्यालकार के लिए जैसे उक्त वाक्य मे सूर्य नही है' यह दुबारा कहा गया है उसी प्रकार यहा श्रद्धा उत्पन्न हुई' यह कथन किया गया है।

जायसड्ढे' और उप्पण्णसड्ढे की ही तरह 'जायससए और उप्पण्णससए तथा जायकुऊहले और उप्पण्णकुऊहले' पदो के विषय मे भी समझ लेना चाहिए।

इन छह पदो के पश्चात् कहा है–सजायसडढे सजायससए सजायकोऊहले और समुप्पण्णसड्ढे समुप्पण्णससए और समुप्पण्णकुऊहले। इस प्रकार छह पद और कहे गये हैं।

अर्वाचीन ग्रन्थो मे और प्राचीन शास्त्रो मे शैली सम्बन्धी बहुत अन्तर है। प्राचीन ऋषि पुनरुक्ति का इतना खयाल नही रखते थे जितना ससार के कल्याण का ख्याल करते थे। उन्होने जिस रीति से ससार की भलाई अधिक देखी उसी रीति को अपनाया और उसी के अनुसार कथन किया। यह बात जैन शास्त्रो के लिए ही लागू नही होती वरन् सभी प्राचीन शास्त्रियो क लिए लागू है। गीता मे अर्जुन को बोध देने के लिए एक ही बात विभिन्न शब्दो द्वारा दोहराई गई है। एक–सीधे सादे उदाहरण पर विचार करन स यह बात समझ मे आ जायेगी। किसी का लडका जोखिम लकर परदश जाता हो तो उस

घर मे भी सावधान रहने के लिए चेतावनी दी जाती है घर से बाहर भी चेताया जाता है कि सावधान रहना और अन्तिम बार विदा देते समय भी चेतावनी दी जाती है। एक ही बात बार-बार कहना पुनरुक्ति ही है लेकिन पिता होने के नाते मनुष्य अपने पुत्र को बार-बार समझाता है। यही पिता-पुत्र का सम्बन्ध सामने रखकर महापुरुषो ने शिक्षा की लाभप्रद बातो को बार-बार दोहराया है। ऐसा करने मे कोई हानि नही है वरन् लाभ ही होता है।

गोतम स्वामी चार ज्ञान और चौदह पूर्वो के धनी थे। फिर भी उन्हे 'चलमाणे चलिए' के साधारण सिद्धान्त पर संशय और कुतूहल हुआ। यह एक तर्क है। इस तर्क का समाधान स्वय टीकाकार ने आगे किया है किन्तु थोडे से शब्दो मे यहा भी स्पष्टीकरण किया जाता है।

गुरु और शिष्य के संबध से सूत्र की निष्पत्ति होती है। श्रोता और वक्ता दोनो ही योग्य हो तभी बात ठीक बैठती है। भगवान् महावीर सरीखे वक्ता और गोतम स्वामी जैसे श्रोता खोजने पर भी अन्यत्र नही मिलेगे। ऐसा होने पर भी गोतम स्वामी ने वही बात पूछी जो सब की समझ मे आ जाय। गोतम स्वामी और भगवान् महावीर के प्रश्नोत्तरो मे यही विशेषता है। साधारण से साधारण जिज्ञासु भी इन बातो को समझ जाय वह उलझन मे न पडे इसी उद्देश्य से गोतम स्वामी ने भगवान से प्रश्न किये और भविष्य के लिए मार्ग प्रशस्त बना दिया।

भगवान महावीर और गोतम स्वामी दोनो ही इतनी उच्च श्रेणी के ज्ञानी थे कि उन्हे अपने ज्ञान का प्रदर्शन करने की आवश्यकता नही थी। उनका एक मात्र ध्येय संसार का कल्याण था। इसी ध्येय को समझ रखकर गोतम स्वामी ने प्रश्न किये और जैसे प्रश्न किये गये वैसे ही उत्तर भी दिये गये।

भगवान् का मोक्ष जाना निश्चित है। अगर वे भाषण न करे तो भी उनका मोक्ष रुक नही सकता। लेकिन जिज्ञासु भव्य जीवो के हित के लिए उन्होने छोटी–छोटी बातो का भी निर्णय दिया है। यद्यपि भगवान् निर्णय दे रहे है। मगर उनका निर्णय समझने वाला कोई ज्ञानी होना चाहिए सो वह गौतम स्वामी है। जैसे बॉरिस्टर बॉरिस्टरी पास करता है उसी प्रकार गौतम स्वामी ने चार ज्ञान और चौदह पूर्व या सर्वाक्षर सन्निपात में पूर्ण योग्यता प्राप्त की है।

इस प्रकार भगवान् प्रधान न्यायाधीश और गौतम स्वामी बॉरिस्टर के स्थान पर है। फिर भी प्रश्न कितना सादा है। यह प्रश्न हमारे लिए है क्योकि हम छद्मस्थ उलझन मे पड जाते हैं और मतवाद के वादविवाद मे गिर जाते है। अतएव गौतम स्वामी ने बॉरिस्टर बनकर भगवान् महावीर से उन प्रश्नो का निर्णय कराया है। इस निर्णय (फैसले) की नकल सुधर्मा स्वामी ने ली है। सुधर्मा स्वामी ने भगवान् के निर्णय की जो नकल प्राप्त की थी वही जम्बू स्वामी प्रभृति उपकारी महापुरुष सुनाते आये हैं। इसी से हमे उसका किंचित् ज्ञान हुआ है। इन सब महर्षियो का हमारे ऊपर असीम उपकार है।

अन्तिम छह पदो मे से पहले के तीन पद इस प्रकार हैं –सजायसडढे सजायससए और सजायकोउहले। इन तीनो पदो का अर्थ वैसा ही हे जैसा कि जायसडढे जायससए और जायकोऊहले पदो का बतलाया जा चुका हे। अन्तर केवल यही है कि इन पदो मे जाय के साथ सम' उपसर्ग लगा हुआ है। जाय का अर्थ है–प्रवृत्त और 'सम्' उपसर्ग अत्यन्तता का बोधक हे। जैसे मैने कहा इसके स्थान पर व्यवहार मे कहते है–मैने बहुत कहा–खूब कहा मै बहुत चला मैने खूब खाया' आदि। इस प्रकार जैसे अत्यन्तता का भाव प्रकट करने के लिए बहुत या खूब शब्द का प्रयोग किया जाता हे उसी प्रकार शास्त्रीय भाषा मे अत्यन्तता बतलाने के लिए 'सम् शब्द लगाया जाता है। अतएव इन तीनो पदो का यह अर्थ हुआ कि बहुत श्रद्धा हुई बहुत सशय हुआ और बहुत कौतूहल हुआ।

'सम उपसर्ग बहुतता का वाचक है इसके लिए साहित्य का प्रमाण उद्धृत किया गया है–

सजातकामो बलभिद्विभूत्या<br>
मानात् प्रजाभि प्रतिमाननाच्च ।।<br>
ऐन्द्रैश्वर्य प्रकर्षेण जातेच्छ कार्तवीर्य

यहा सजातकाम पद मे 'सम' उपसर्ग का प्रयोग किया गया है। यहा 'सजातकाम' का अर्थ है अत्यन्त इच्छा वाला–प्रबल कामना वाला। जैसे इस जगह 'सम' पद अत्यन्तता का बोधक है उसी प्रकार उक्त पदो मे भी सम् पद अत्यन्तता का बोधक है।

सजायसड्ढे की ही तरह 'सजायसंसए और सजायकोउहल्ले पदो का अर्थ समझना चाहिए। और इसी प्रकार समुप्पणसड्ढे 'समुप्पण्णसंसए तथा समुप्पण्णकोउहल्ले पदो का भाव भी समझ लेना चाहिए।

यह बारह पदो का अर्थ हुआ। इस अर्थ मे आचार्यों का किंचित मतभेद है। कोई आचार्य इन बारह पदो का अर्थ अन्य प्रकार से भी कहते है। वे श्रद्धा पद का अर्थ पूछने की इच्छा संशय से उत्पन्न होती है और संशय कौतूहल से उत्पन्न हुआ। यह सामने ऊची सी दिखाई देने वाली वस्तु मनुष्य है या ठूठ है? इस प्रकार का अनिश्चयात्मक ज्ञान संशय कहलाता है। इस प्रकार व्याख्या करके आचार्य एक का दूसरे पद के साथ संबध जोडते है। अर्थात श्रद्धा के साथ संशय का सम्बध जोडते है और संशय से कौतूहल का सम्बध जोडते है। 'कौतूहल' का अर्थ उन्होने यह किया है– हम यह बात कैसे जानेगे– इस प्रकार की उत्सुकता को कौतूहल कहते है।

इस प्रकार व्याख्या करके वह आचार्य कहते है कि इन बारह पदो के चार–चार हिस्से करने चाहिए। इन चार हिस्सो मे एक हिस्सा अवग्रह का है एक ईहा का है एक अवाय का है और एक धारणा का है। इस प्रकार इन चार विभागो मे बारह पदो का समावेश हो जाता है।

दूसरे आचार्य का कथन है कि इन बारह पदो का समन्वय दूसरी ही तरह से करना चाहिए। इसके मन्तव्य के अनुसार बारह पदो के भेद करके उन्हे अलग–अलग करने की आवश्यकता नही है। जात संजात उत्पन्न समुत्पन्न इन सब पदो का एक ही अर्थ है। प्रश्न होता है कि एक ही अर्थ वाले इतने पदो का प्रयोग क्यो किया गया है? इस प्रश्न का उत्तर वह आचार्य देते हैं कि शब्द को बहुत स्पष्ट करने के लिए इन पदो का प्रयोग किया गया है।

कहकर श्री गौतम स्वामी की प्रशसा की है। अतएव बार–बार के इस कथन को पुनरुक्ति दोष नही कहा जा सकता। इसका प्रमाण यह है।

**वक्ता हर्षभयादिभिराक्षिप्तमना स्तुवस्तथा निन्दन् यत् पदमसकृद्**
**ब्रूते तत्पुनरुक्त न दोषाय'**

अर्थात्–हर्ष या भय आदि किसी प्रबल भाव से विक्षिप्त मन वाला वक्ता किसी की प्रशसा या निन्दा करता हुआ अगर एक ही पद को बार–बार बोलता है तो उसमे पुनरुक्ति दोष नही माना जाता।

इस कथन के अनुसार शास्त्रकार ने गौतम स्वामी की स्तुति के लिए एक ही अर्थ वाले अनेक पद कहे हैं, फिर भी इस कथन में पुनरुक्ति दोष नही है।

जिन आचार्य के मन्तव्य के अनुसार इन बारह पदो को अवग्रह, ईहा अवाय और धारणा मे विभक्त किया गया है, उसके कथन के आधार पर यह प्रश्न हो सकता है कि अवग्रह आदि का क्या अर्थ है? उस प्रश्न का उत्तर यह है।

इन्द्रियो और मन के द्वारा होने वाले मति ज्ञान के यह चार भेद हैं। अर्थात् हम जब किसी वस्तु को किसी इन्द्रिय द्वारा या मन द्वारा जानते हैं, तो वह ज्ञान किस क्रम से उत्पन्न होता है यही क्रम बतलाने के लिए शास्त्रो मे चार भेद कहे गये है। साधारणतया प्रत्येक मनुष्य समझता है कि मन और इन्द्रियो से एकदम जल्दी ही ज्ञान हो जाता है। वह समझता है मैंने आख खोली और पहाड देख लिया। अर्थात् उसकी समझ के अनुसार इन्द्रिय या मन की क्रिया होते ही ज्ञान हो जाता है ज्ञान होने मे तनिक भी देर नही लगती। मगर जिन्होने आध्यात्मिक विज्ञान का अध्ययन किया है उन्हें मालूम है कि ऐसा नही होता। छोटी से छाटी वस्तु देखने मे भी बहुत समय लग जाता है। मगर वह समय अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण हमारी स्थूल कल्पना शक्ति मे नही आता।

एक बलवान युवक सर्वथा जीर्ण वस्त्र को लेता है और दोनो ओर खीचकर चीर डालता है। वह समझता है कि इसके चीरने मे मुझे तनिक भी देर नही लगी। मगर ज्ञानी पुरुष कहते है कि इस बलवान युवक को कपडा फाडने मे बहुत काल लगा है। कपडा सूत के पतले–पतले तारो का बना होता है जब तक ऊपर का तार न टूटे तब तक नीचे का तार नही टूटता। इस प्रकार पहले ऊपर का तार टूटा फिर नीचे का तार। दोनो तार क्रम से टूटते हैं इसलिए पहला तार टूटने का काल अलग है और दूसरा तार टूटने का काल

अलग है। इसी क्रम से और भी तार टूटते हैं। अब समस्त तारों के टूटने के काल का विचार करना चाहिए। घडी मे सेकैंड तक के हिस्से किये जा सके हैं। अगर सारा कपडा फाडने मे एक सैकैंड लगा है तो कपडे मे जितने तार हैं उतने ही हिस्से सेकेण्ड के हो गये।

तात्पर्य यह कि स्थूल दृष्टि से लोग समझते हैं कि इन्द्रिय या मन से ज्ञान होने म देर नही लगती परन्तु वास्तव म बहुत काल लग जाता है। इन्द्रिय या मन से ज्ञान होने मे कितना काल लगता है यह बात नीचे बताई जाती है।

जब हम किसी वस्तु को देखना चाहते हैं तब सर्व प्रथम दर्शनोपयोग होता है। निराकार ज्ञान को जिसमे वस्तु का अस्तित्व मात्र प्रतीत होता है [illegible] दर्शन या दर्शनोपयोग कहते हैं। दर्शन हो जाने के अनन्तर अवग्रह ज्ञान होता है। अवग्रह दो प्रकार का है (1) व्यजनावग्रह और (2) अर्थावग्रह। मान लीजिए कोई वस्तु पडी है परन्तु उसे दीपक के बिना नही देख सकते। जब दीपक का प्रकाश उस पर पडता है तब वह वस्तु को प्रकाशित कर देता है। इसी प्रकार इन्द्रियो द्वारा होने वाले ज्ञान म जिस वस्तु को जिस इन्द्रिय से [illegible] होता है उस वस्तु के परिमाणु इन्द्रिय से लगते हैं। उस वस्तु का और इन्द्रिय का सम्बन्ध व्यजन कहलाता है। व्यजन का वह अवग्रह व्यजनावग्रह [illegible] है। यह व्यजनावग्रह आख और मन से नही होता क्योकि आख और मन का वस्तु के परमाणुओ के साथ सबध नही होता। यह दोनो इन्द्रिया पदार्थ का स्पर्श किये बिना ही पदार्थ को जान लेती है। अर्थात अप्राप्यकारी है। शेष चार इन्द्रियो से ही व्यजनावग्रह होता है। आख और मन को छोडकर शेष चार इन्द्रियो से पहले व्यजनावग्रह ही होता है।

होता लेकिन तार टूटते अवश्य हैं। तार न टूटे तो कपडा फट नही सकता। इसी प्रकार अवग्रह ज्ञान स्वय मालूम नही पडता मगर वह होता अवश्य है। अवग्रह न होता तो आगे के ईहा अवाय धारणा आदि ज्ञानो का होना सभव नही था। क्योकि बिना अवग्रह के ईहा बिना ईहा के अवाय और बिना अवाय के धारणा नही होती। ज्ञानो का यह क्रम निश्चित है।

अवग्रह के बाद ईहा होती है। यह क्या है इस प्रकार का अर्थावग्रह ज्ञान जिस वस्तु के विषय मे हुआ था उसी वस्तु के सबध मे भेद के विचार को ईहा कहते हैं। यह वस्तु अमुक गुण की है इसलिए अमुक होनी चाहिए इस प्रकार का कुछ–कुछ कच्चा–पक्का ज्ञान ईहा कहलाता है।

ईहा के पश्चात् अवाय ज्ञान होता है। जिस वस्तु के सबध मे ईहा ज्ञान हुआ उसके सबध मे किसी निर्णय–निश्चय पर पहुच जाना अवाय है। 'यह अमुक वस्तु ही है' इस ज्ञान को अवाय कहते हैं। उदाहरणार्थ–'यह खडा हुआ पदार्थ ठूठ होना चाहिए इस प्रकार का ज्ञान ईहा कहलाता है और यह पदार्थ अगर मनुष्य होता तो बिना हिले–डुले एक ही स्थान पर खडा न रहता इस पर पक्षी निर्भय होकर न बैठते इसलिए यह मनुष्य नही है ठूठ ही है। इस प्रकार का निश्चयात्मक ज्ञान अवाय कहलाता है। अर्थात् जो है उसे स्थिर करने वाला और जो नही है उसे उठाने वाला निर्णय रूप ज्ञान अवाय है।

चौथा ज्ञान धारणा है। जिस पदार्थ के विषय मे अवाय हुआ है उसी के सबध मे धारणा होती है। धारणा स्मृति और सस्कार यह एक ही ज्ञान की शाखाए है। जिस वस्तु मे अवाय हुआ है उसे कालान्तर मे स्मरण करने के योग्य सुदृढ बना लेना धारणा ज्ञान है। कालान्तर मे उस पदार्थ को याद करना स्मरण है और स्मरण का कारण सस्कार कहलाता है।

तात्पर्य यह है कि आत्मा का ज्ञानगुण मूलत एक ही है। वह जब किसी वस्तु का इन्द्रियो द्वारा ग्रहण करता है तो पहले–पहले अत्यन्त सामान्य रूप मे होता है। फिर धीरे–धीरे विकसित एव पुष्ट होता हुआ निर्णय रूप बन जाता है। उत्पत्ति से लेकर निश्चयात्मक रूप धारण करने मे ज्ञान का बहुत काल लग जाता है। मगर वह काल इतना सूक्ष्म है कि हमारी स्थूल कल्पना मे आना कठिन होता है। निश्चयात्मक रूप धारण करने मे ज्ञान को अनेक अवस्थाओ मे से गुजरना पडता है। यह अवस्थाए इतनी अधिक होती है कि हम उनकी ठीक–ठीक कल्पना भी नही कर सकते। तथापि सहज रीति से सब समझ मे आ जाए इस प्रयोजन से शास्त्रकारो ने उन सभी अवस्थाओ का मुख्य चार विभागो मे वर्गीकरण कर दिया है। ज्ञान की इन मुख्य चार

अवस्थाओं को ही अवग्रह ईहा अवाय और धारणा कहते हैं। मगर यह नहीं समझना चाहिए कि हमारा ज्ञान सीधा अवग्रह से आरंभ होता है। अवग्रह से भी पहले दर्शन होता है। दर्शन में महासामान्य अर्थात सत्ता का प्रतिभास होता है। सत्ता का प्रतिभास हो चुकने पर अवग्रह ज्ञान होता है। अवग्रह में भी पहले व्यंजनावग्रह फिर अर्थावग्रह होता है। अवग्रह के पश्चात संशय का उदय होता है। तब संशय को हटाता हुआ ईहा ईहा के अनन्तर अवाय और अवाय के पश्चात धारणा ज्ञान होता है। इस प्रकार अवग्रह ईहा अवाय और धारणा क्रमपूर्वक ही होते हैं। पहला ज्ञान हुए बिना दूसरा आगे वाला ज्ञान नहीं हो सकता।

पहले आचार्य का कथन है कि गौतम स्वामी को प्रथम श्रद्धा संशय और कौतूहल में प्रवृति हुई। यह तीनों अवग्रह ज्ञान रूप हैं। प्रश्न होता है कि [illegible] मालूम हुआ कि गौतम स्वामी को पहलेपहल अवग्रह हुआ? इसका [illegible] है कि—पृथ्वी में दाना बोया जाता है। दाना पानी का संयोग पाकर [illegible] में गीला होता है—फूलता है और तब उसमें से अंकुर निकलता है। अंकुर [illegible] पृथ्वी से बाहर नहीं निकलता तब तक दीख नहीं पड़ता। मगर जब अंकुर पृथ्वी के बाहर निकलता है तब उसे देखकर हम यह जान लेते हैं कि यह अंकुर पहले छोटा था जो दीख नहीं पड़ता था मगर था वह अवश्य। अगर वह छोटे रूप में न होता तो अब बड़ा होकर कैसे दीख पड़ता? इस प्रकार बड़े को देखकर छोटे का अनुमान करना ही चाहिए। कार्य को देखकर कारण को मानना ही न्यायसंगत है। बिना कारण के कार्य का होना असंगत है। अगर बिना कारण के कार्य का होना मान लिया जाय तो संसार का नियम ही बिगड़ जायगा।

जो मति ज्ञान होता है वह इन्दिय और मन से होता है। और इन्द्रिय तथा मन से होने वाले ज्ञान मे बिना अवग्रह के ईहा नही होती।

साराश यह है कि पहले 'जायसड्ढे, जायससए और जायकोऊहले यह तीन पद अवग्रह है।' उप्पणसड्ढे, उप्पण्णससए और उप्पण्णकोऊले यह तीन पद ईहा हैं। सजायसड्ढे, सजायससए और सजायकोऊहले तथा समुप्पणकोऊहले, यह तीन पद धारणा हैं।

इसके आगे गौतम स्वामी के सबध मे कहा है कि–उट्ठाए उट्ठेए। अर्थात् गौतम स्वामी उठने के लिए तैयार होकर उठते हैं।

प्रश्न–यहा 'उट्ठाए उट्ठेइ यह दो पद क्यो दिये गये हैं?

उत्तर–दोनो पद सार्थक हैं। पहले पद से यह सूचित किया है कि गौतम स्वामी उठने के अभिमुख हुए अर्थात् उठने को तैयार हुए। दूसरे पद से यह सूचित किया है कि वे उठ खडे हुए। अगर दो पद न दिए होते और पहला ही पद होता तो उठने के प्रारम्भ का ज्ञान तो होता परन्तु उठकर खडे हुए यह ज्ञान न होता। जैसे 'बोलने के लिए तैयार हुए' इस कथन मे यह सदेह रह जाता है कि बोले या नहीं? इसी प्रकार एक पद रखने से यहा भी सन्देह रह जाता।

शास्त्र मे गुरु और शिष्य के बीच मे साडे तीन हाथ की दूरी रहने का विधान है। इस विधान मे अनेक उद्देश्य हैं। गुरु को शरीर फैलाने मे दिक्कत नही होती और गर्मी आदि भी नही लगती। इस कारण शिष्य को गुरु से 3।। हाथ दूर रहना कहा है। गुरु के चरण–स्पर्श आदि किसी कार्य के लिए अवग्रह मे जाना हो तो गुरु से आज्ञा लेनी चाहिए। अगर गुरु आज्ञा दे तो जाना चाहिए अन्यथा नही जाना चाहिए यह नियम है। आज इस नियम के शब्द तो सुधर्मा स्वामी की कृपा से मिलते है लेकिन इसमे प्रवृत्ति कम देखी जाती है।

गौतम स्वामी अपने आसन से उठ खडे हुए और चलकर भगवान के समीप आये। भगवान् के समीप आकर उन्होने भगवान को तीन बार प्रदक्षिणा की।

कई लोग प्रदक्षिणा का अर्थ हाथ जोड कर अपने कान के आसपास हाथ घुमाना ही समझते हैं लेकिन यह प्रदक्षिणा का विकृत किवा संक्षिप्त रूप है। आसपास चारो ओर चक्कर लगाने का नाम ही प्रदक्षिणा है। प्राचीन काल मे इसी प्रकार प्रदक्षिणा की जाती थी।

प्रदक्षिणा करके गौतम स्वामी ने भगवान के गुणों का कीर्तन किया और पांच अंग नमा कर भगवान को वंदना की। वंदना करने के पश्चात गौतम स्वामी भगवान के सन्मुख बैठे। वचन से स्तुति करना वंदना है और काया से प्रणाम करना नमस्कार कहलाता है।

गौतम स्वामी भगवान के सन्मुख–भगवान की ओर मुंह करके किस प्रकार बैठे यह वर्णन भी शास्त्र मे है। संक्षेप में वह भी बतलाया जाता है।

गौतम स्वामी भगवान के आसन की अपेक्षा नीचे आसनपर न बहुत दूर न बहुत नजदीक अर्थात भगवान से साढे तीन हाथ दूर बैठे। बहुत दूर बैठने से शिष्य गुरु की बात भली भॉति नही सुन सकता। अथवा गुरु को जोर से बोलने का कष्ट उठाना पडता है। बहुत समीप बैठने से गुरु को किस प्रकार की दिक्कत होती है। अतएव गौतम स्वामी भगवान से साढे तीन हाथ की दूरी पर भगवान के वचनों को श्रवण करने की इच्छा करते हुए विराजमान हुए। गौतम स्वामी भगवान के सामने वैसी ही इच्छा लिये बैठे हैं जैसे बछडे को गाय का दूध पीने की इच्छा होती है।

इसके पश्चात गौतम स्वामी अंजलि करके अर्थात दोनों हाथ जोड कर उन्हें मस्तक से लगाकर प्रार्थना करते हुए भगवान के प्रति विनयपूर्वक बोले।

यह गौतम स्वामी के विनय का वर्णन सुधर्मा स्वामी ने सुनाया है। इससे प्रतीत होता है कि श्रोता को अपने गुरू के साथ किस प्रकार व्यवहार करना चाहिए। श्रोता कैसा होना चाहिए इस विषय में कहा गया है।

णिदा–विगहा परिवज्जिएहिं गुत्तेहिं पंजलिउडेहिं।
भत्ति–बहुमाणपुव्वं उवउत्तेहिं सुणेयव्वं।।

कोई–कोई श्रोता जौंक के समान होता है। जौंक को अगर दूध भरे स्तन पर लगाया जाय तो यह दूध न पीकर रक्त ही पीती है। किसी कवि ने कहा है

**अवगुण को उमगी गहे गुण न गहे खल लोक।**
**रक्त पिये पय ना पिये, लगी पयोधर जौंक।।**

इसी प्रकार जो श्रोता वक्ता के छिद्र तो देखते हैं परन्तु वक्ता के मुख से निकलने वाली अमृतवाणी को ग्रहण नही करते, वे जौंक के समान हैं।

भगवान ने चौदह प्रकार के वक्ता कहे हैं मगर साथ यह भी कहा है कि श्रोता के वक्ता के दोष न देख कर गुण ही ग्रहण करना चाहिए। जहॉ अमृत मिल सकता है वहॉ रक्त ग्रहण करना उचित नही है।

विधिपूर्वक वन्दना नमस्कार करके गौतम स्वामी ने भगवान महावीर स्वामी से स्वीकृति प्राप्त करके प्रश्न किये जिनका वर्णन आगे किया जाएगा।

।। इति।।

# श्रीमद्भगवतीसूत्रम् (पंचमांगम्)
## द्वितीय भाग

## प्रथम शतकः— प्रथम उद्देशक

मूल— से णूण भते! चलमाणे चलिए?उदीरिज्जमाणे उदीरिए?
वेइज्जमाणे वेइए?पहिज्जमाणे पहीणे? छिज्जमाणे छिण्णे?
भिज्जमाणे भिण्णे? डज्झमाणे दड्ढे? मिज्जमाणे मडे?
निज्जरिज्जमाणे निज्जिण्णे?(3)

सस्कृत—छाया— तद् नून भगवन्! चलत् चलितम्? उदीर्यमाण उदीरितम? वेद्यमान वेदितम्? प्रहीयमाण प्रहीणम्? छिद्यमान छिन्नम्? भिद्यमान भिन्नम्? दह्यमान दग्धम्? म्रियमाण मृतम्? निर्जीर्यमाण निर्जीर्णम्?(3)

हे भगवन्! जो चल रहा हो, वह चला जो उदीरा जा रहा हो, वह उदीरा गया, जो वेदा जा रहा हो, वह वेदा गया जो नष्ट हो रहा हो वह नष्ट हुआ जो छिद रहा है वह छिदा, जो भिद रहा है वह भिदा, जो जल रहा है वह जला जो मर रहा है वह मरा, जो खिर रहा है वह खिरा, इस प्रकार कहा जा सकता है?(3)

व्याख्या— गौतम स्वामी ने भगवान महावीर से उक्त नौ प्रश्न किये। यहाँ यह प्रश्न हो सकता है कि गौतम स्वामी ने इन प्रश्नो मे पहले चलमाणे चलिए? यह प्रश्न ही क्यो किया? दूसरा प्रश्न पहले क्यो नहीं किया। इस प्रश्न का समाधन यह है।

पुरुषार्थ चार है उनमे मोक्ष पुरुषार्थ मुख्य है। जितने भी पुरुषार्थ हैं वह सब मोक्ष के लिए ही होने चाहिए। और कोई काम ऐसे पुरुषार्थ का नही है जैसे पुरुषार्थ का काम मोक्ष प्राप्त करने का है। अतएव सब प्राणियो को उचित है कि वे दूसरे काम छोड कर मोक्ष—प्राप्ति के काम मे लगे।

इस प्रकार मोक्ष प्राप्त करना सब कामो मे श्रेष्ठ है। मोक्ष प्राप्ति एक कार्य है तो उसका कारण भी अवश्य होना चाहिए क्योकि बिना कारण के कार्य नही हो सकता। बिना कारण क कार्य का होना मान लेने से बडी

गडबडी मच जायगी। अतएव प्राकृतिक नियम के अनुसार यही मानना उचित है कि कारण के होने पर ही कार्य होता है। इस नियम से जब मोक्ष साध्य है तो उसका साधन भी अवश्य होना चाहिए।

मान लीजिए कोई महिला रोटी बनाना चाहती है। रोटी बनाना साध्य है तो उसके लिए साधनो का होना अनिवार्य आवश्यक है। चकला बेलन आटा अग्नि आदि रोटी बनाने के साधनो को सामग्री कहते हैं। यह साधन सामग्री होगी तभी रोटी बनेगी। इसी प्रकार प्रत्येक कार्य मे साधन की आवश्यकता है। जैसा मनुष्य का साध्य होगा वैसा ही उसे पुरुषार्थ भी करना पड़ता है। उसके अनुकूल ही साधन करने पडते हैं।

मोक्ष रूप साध्य के लिए सम्यग्दर्शन सम्यक्ज्ञान और सम्यक चारित्र रूप साधनों की आवश्यकता है। जैसे आटा अग्नि आदि सामग्री के बिना रोटी नही बन सकती उसी प्रकार सम्यग्दर्शन आदि सामग्री के बिना मोक्ष की प्राप्ति नहीं हो सकती। इससे यह साबित होता है कि मोक्ष रूप साध्य के साधन सम्यक–दर्शन सम्यक्–ज्ञान और सम्यक चारित्र हैं।

साध्य के अनुकूल साधन और साधन के अनुसार साध्य होता है। अन्य जाति का कारण अन्यजातीय कार्य को उत्पन्न नहीं कर सकता। अगर किसी को खीर बनानी है तो उसे दूध शक्कर, चावल का उपयोग करना होगा। इसके बदले अगर कोई नमक–मिर्च इकट्ठा करने बैठ जाये तो खीर नहीं बनेगी। तात्पर्य यह है कि साध्य के अनुकूल ही साधन जुटाने चाहिए।

साध्य के अनुसार साधन जुटाने के लिये ज्ञान की आवश्यकता है। खीर बनाने वाले को जानकारी होनी चाहिये कि खीर के लिये दूध शक्कर आदि की आवश्यकता है और शाक बनाने वाले को जानना चाहिए कि उसके लिए नमक–मिर्च का उपयोग किया जाता है। ऐसा ज्ञान न होने से न खीर ही ठीक बन सकती है और न तरकारी ही। तात्पर्य यह है कि कार्य करने के लिए कर्त्ता को कारणो का यथावत ज्ञान होना चाहिए। यथावत ज्ञान के अभाव मे कार्य यथावत् नही हो सकता।

यहाँ मोक्ष साध्य है और सम्यग्ज्ञान आदि उसके साधन हैं। साध्य और साधन के व्यभिचार को हटाकर जो उनका जोड मिलाने की शिक्षा दे वह शास्त्र कहलाता है। श्रेष्ठ पुरुष इस बात की शिक्षा चाहते हैं कि साध्य (मोक्ष) और साधन (सम्यग्ज्ञान सम्यग्दर्शन सम्यक–चारित्र) समान मिल जाए। इनमे व्यभिचार न हो। इसलिए श्रेष्ठ पुरुष शास्त्र श्रवण की इच्छा रखते हैं।

भगवती सूत्र शास्त्र है। इस शास्त्र मे कार्य कारण का व्यभिचार न होने देने की शिक्षा दी गई है। साध्य और साधन मे व्यभिचार न आने देने के लिए साध्य और साधन दोनो पर विचार करने की आवश्यकता है। अगर साध्य को भूलकर दूसरे ही कार्य के लिए साधन जुटाते रहे अथवा साधन को भूलकर साध्य दूसरे को ही मानते रहे तो कैसे कार्य होगा? साध्य है खीर और बना ली तरकारी। यहाँ साध्य का ज्ञान न होने से दूसरे ही कार्य के साधन जुटाये और उन साधनो से खीर की जगह तरकारी बन गई । भले ही तरकारी अच्छी बनी, मगर साध्य वह नही थी । साध्य तो खीर थी जो बनी नही। इसी प्रकार साध्य बनाया जाय मोक्ष और साधन जुटाए जाएँ ससार के तो मोक्ष कैसे मिलेगा? कारण कार्य मे व्यभिचार नही होना चाहिए। दोनो एक हो जावे। इस बात की शिक्षा देने वाला शास्त्र कहलाता है।

यहाँ कहा गया है कि ज्ञान, दर्शन और चारित्र साधन हैं और मोक्ष साध्य है। इन साधनों के द्वारा मोक्ष को साधा जाय तो कोई गड़बड़ न होगी।

हमारे आत्मा की शक्तियाँ बन्धन में है। उन शक्तियो पर आवरण पडा है, उस आवरण को हटाकर आत्मा की शक्तियों को प्रकट कर लेना ही मोक्ष है। आत्मा में सम्यग्ज्ञान सम्यग्दर्शन और सम्यक्–चारित्र की शक्ति स्वभावत विद्यमान है, लेकिन वह दब रही है। रत्नत्रय की इस शक्ति में आत्मा की अन्य सब शक्तियों का समावेश हो जाता है। ज्यो ज्यो इस शक्ति का विकास होता है, मोक्ष समीप से समीपतर होता चला जाता है।

तात्पर्य यह है कि जो ज्ञान दर्शन और चारित्र की आराधना करेगा, वह मोक्ष की आराधना करेगा और जो मोक्ष की आराधना करेगा वह इन साधनो को अपनायेगा। जैसे खीर को दूध, चावल और शक्कर कहो या दूध चावल, शक्कर को खीर कहो एक ही बात है। इसी प्रकार सम्यक्–ज्ञान–दर्शन–चाारित्र की आराधना कहो या मोक्ष की आराधना कहो दोनो एक ही बात है।

सम्यक् ज्ञान–दर्शन–चारित्र मोक्ष के ही साधन हैं यह साधन मोक्ष को ही सिद्ध करेगे, और किसी कार्य को सिद्ध नही करेगे। मोक्ष को साधने वाला इन तीनो कारणो को ही साधेगा और इन्ही कारणो से मोक्ष सधेगा।

मोक्ष को वही जान सकता है जो इन शक्तियो के बन्धन को जानेगा। जो बन्धन को न जानेगा वह मोक्ष को क्या समझेगा? जो कैद या परतत्रता को जानेगा वही स्वतत्रता चाहेगा। आज जो भारतीय परतत्रता को जानत हैं वे ही स्वतत्रता को चाहते हैं। जिन्हे परतत्रता का ही ज्ञान नही है व स्वतत्रता

को नहीं समझ सकते। इसी प्रकार जो बन्धन को समझेगा वही मोक्ष को भी समझेगा।

वस्तु दो प्रकार से जानी जाती है– स्वपक्ष से और विपक्ष से। वस्तु के स्वरूप का ज्ञान होना स्वपक्ष से जानना है और उसके प्रतिपक्षी विरोधी वस्तु को जानकर और फिर उससे व्यावृत्त करके मूल वस्तु को जानना विपक्ष से जानना है। इसे विधिमुख से और निषेधमुख से जानना भी कहा जा सकता है। प्रकाश को जानने के लिए अन्धकार को जान लेना भी आवश्यक होता है। इसी प्रकार धर्म को जानने के लिए अधर्म को और अधर्म को जानने के लिए धर्म को जान लेना आवश्यक है। मोक्ष का प्रतिपक्ष बन्धन है। बन्धन है इसी से मोक्ष भी है। बन्धन न होता तो मोक्ष भी न होता। मोक्ष को जानने के लिए बन्धन को जानना पड़ता है।

आत्मा के साथ कर्मों का एकमेक हो जाना बन्ध है। जैसे दूध और पानी आपस में मिलकर एकमेक हो जाते हैं उसी प्रकार कर्मप्रदेशों का आत्मप्रदेशों के साथ एकमेक हो जाना बन्धन है। और इस कर्मबन्ध का नाश हो जाना मोक्ष है। मोक्ष के लिए कर्मबन्धन काटना अनिवार्य है।

मूल बात यह है कि गौतम स्वामी ने भगवान महावीर से जो नौ प्रश्न किये हैं। उनमें पहले चलमाणे चलिए प्रश्न ही क्यो किया? इस प्रश्न का हल करने से पूर्व हम यह देखना चाहिए कि कर्म बन्ध का नाश क्रमश होता है या एक साथ?

प्रत्येक कार्य में क्रम देखा जाता है। एक सड़े–गले कपड़े को फाड़ने में भी पहले और पीछे के तार टूटने का क्रम है। कपड़े के सभी तार एक साथ नहीं टूटते। इस प्रकार संसार में किसी भी कार्य को लीजिए उसके सम्पन्न होने में क्रम अवश्य दिखलाई पड़ेगा जो सूक्ष्म दृष्टि से कार्य के क्रम को समझ लेगा वह गड़बड़ में नहीं पड़ेगा। जो मनुष्य बारीक नजर से किसी कार्य के क्रम को नहीं समझेगा उसका गड़बड़ में पड़ जाना स्वाभाविक है।

जैसे अन्यान्य कार्यक्रम क्रम से होते हैं उसी प्रकार कर्मबन्ध का नाश भी क्रम से होता है। इसमें संदेह के लिए अवकाश नहीं होना चाहिए। अब देखना सिर्फ यही है कि कर्मबन्ध का नाश किस क्रम से होता है?

कर्मबध नही रहता। कर्मबध के नष्ट होने मे पहला क्रम 'चलमाणे चलिए' ही है। इसी कारण यह प्रश्न सब से पहले उपस्थित किया गया है।

अब यह देखना चाहिए कि कर्मबध के नाश का यह क्रम दिखाकर कौन–सी बात समझाई गई है और इन पदो का अर्थ क्या है? सब से पहले 'चलमाणे चलिए' इस प्रश्न पर विचार करना चाहिए।

कर्म की स्थिति पूर्ण होने पर कर्म उदयावलिका में आतें हैं, आवलिका कहते हैं –चक्कर को । स्थिति पूर्ण होने पर कर्म अपना फल देने के लिए जिस चक्कर मे आते हैं उसे उदय–आवलिका कहते हैं। इस प्रकार कर्म का फल देने लिए सामने आना ही चलित होना है।

उदय–आवलिका का शास्त्र मे बहुत विस्तार पूर्वक वर्णन है, जिसे कहने का अभी समय नही है।

कर्मो को उदय–आवलिका मे आने मे असख्यात समय लगते हैं, असख्यात समय मे कर्म उदय–आवलिका मे आते हैं। जो समय असख्यात है उनकी आदि भी है, मध्य भी है और अन्त भी है। असख्यात मे आदि, मध्य और अन्त होता ही है। कर्म–पुद्‌गल अनन्त हैं और उनके उदय–आवलिका मे आने का क्रम है। इस समय मे अनन्त पुद्‌गलो का कितना दल चले, दूसरे समय मे कितना चले और तीसरे समय मे कितना दल चले, आदि? इस प्रकार क्रमपूर्वक कर्मपुद्‌गल उदयावलिका मे आते हैं। अत क्रम से चलते–चलते कर्मपुद्‌गलो को उदयावलिका मे आने मे असख्यात समय लग जाते हैं।

**चलमाणे चलिए – जो चलता है वह चला।**

इस सिद्धान्त के अनुसार पहले समय मे कर्मपुद्‌गलो का जो दल चला है उसे दृष्टि मे रखकर, आगे के असख्यात समयो मे जो दल चलेगा। उसके लिए भी चला' कहा जायगा। अर्थात पहले समय मे जो कर्मपुद्‌गलो का दल चला है उसे लक्ष्य करके कर्मपुद्‌गलो के सब दलो के लिए कहना चाहिए कि वे सब चले है ।

अब प्रश्न यह है कि जो कर्मपुद्‌गल चल रहे हैं वे वर्तमान मे हैं उन्हे चले इस प्रकार भूतकाल मे क्यो कहा? वर्तमान को भूतकाल मे क्यो कहा?

इस शका का समाधान युक्ति से किया जाता है। शास्त्रकार का कथन है कि ऐसा न मानने से सारा व्यवहार ही बिगड जायगा और जब व्यवहार बिगड जायेगा तो आत्मिक क्रिया भी नष्ट होगी ही। कल्पना कीजिए एक आदमी कपडा बुन रहा है। कपडा बुनने मे अनक तार डालने पडेगे। तभी कपड़ा पूरा बुना जायेगा। इस प्रकार कपडा बुनने मे असख्यात

समय लगेंगे। यद्यपि अभी कपड़ा पूरा बुना नहीं गया है बुना जायेगा लेकिन बुनने के लिए एक तार डालने पर भी कपड़ा बुना गया कहलाता है। इस प्रकार वर्तमान की बात भी भूतकाल मे बतलाई जाती है। यह नित्य के लोक–व्यवहार मे हम देख सकते हैं। हम देखते हैं कि पहले समय मे जो तार बुना गया है उसी के आधार पर 'कपड़ा बुना गया' ऐसा कहा जाता है।

इस प्रकार का लोक–व्यवहार भी निराधार नहीं है। वस्त्र की उत्पत्ति एक क्रिया है। अन्यान्य क्रियाओ की भॉति इस क्रिया में भी असख्यात समय लगते हैं। अतएव बुनने की क्रिया मे जितने समय लगेंगे उनके प्रारम्भिक समय मे ही 'कपड़ा बुना गया' यह कहा जायगा। अगर ऐसा न कहा जाय न माना जाय तो फिर कहना होगा कि अन्यान्य तार डालने पर भी कपड़ा उत्पन्न नही हुआ। जैसे एक तार डालने पर वस्त्र बुना गया नही कहा जा सकता उसी प्रकार दो, तीन चार, दस बीस और सौ तार डालने पर भी बुना गया नही कहलाएगा। ऐसी स्थिति मे पहला तार डालने की क्रिया निरर्थक हुई इसी प्रकार आगे के तार डालना भी निरर्थक होगा और फिर सभी तार निरर्थक हो जाएँगे। तात्पर्य यह है कि यदि पहला तार डालने की क्रिया करने पर भी कपड़ा उत्पन्न नहीं हुआ तो कहना होगा कि तार डालने की क्रिया निष्फल गई । जो चीज बनानी है क्रिया करने पर भी अगर वह नहीं बनी तो यही कहना चाहिए कि क्रिया निष्फल हुई । मगर इस प्रकार की निष्फलता स्वीकार करने से बड़ी गड़बड़ी होगी। फिर अगले तार डालने की क्रिया भी निरर्थक होगी और इसका अर्थ यह हुआ कि प्रत्येक तार डालना जब निरर्थक हुआ तो कपड़ा बुना ही नही गया। इस प्रकार प्रत्यक्ष से विरोध उत्पन्न होगा।

कपडे मे पडने वाले तार पूरक हैं और कपडा पूर्य है। जो सूत एक ही गाठ मे बँधा है, उस सबका कपडा बनेगा। इसलिए सब धागो मे समान शक्ति है। चाहे जिस धागे को पहले डाला जाय, चाहे जिसे पीछे डाला जाय। अगर पहले तार के डालने पर कपडे को उत्पन्न न कहोगे तो पिछला तार डालने पर कपडे को उत्पन्न क्यो कहोगे? सभी तार एक ही गाठ के हैं और समान शक्ति वाले हैं, फिर उनमे यह भेद–भाव क्यो किया जाता है? अगर पहले वाले तार को अत मे डाला जाय और अत मे डाले जाने वाले तार को पहले ही डाला दिया जाय तब तो कपड़े को उत्पन्न हुआ मानने मे कोई आपत्ति न होगी? अतिम तार डालने से ही अगर कपड़ा उत्पन्न हुआ कहलाता है तो अतिम तार को पहले ही डाल देने पर कपडा उत्पन्न हुआ ऐसा मानने मे आनाकानी नही होनी चाहिए। क्योकि आप अतिम तार से ही कपडे का उत्पन्न होना स्वीकार करते हैं। अगर इतने पर भी कपडे को उत्पन्न हुआ न मानो तो फिर दुराग्रह ही कहलाएगा। इस दुराग्रह के कारण क्रिया मे निरर्थकता आएगी। हम प्रत्यक्ष देखते हैं कि पहला, दूसरा और तीसरा तार डालने से भी कपडा उत्पन्न हुआ है। अतएव यह मानना उचित है कि पहला धागा डालने से भी वस्त्र किचित उत्पन्न हुआ है। अगर ऐसा न माना जायगा तो फिर कभी भी वस्त्र उत्पन्न हुआ नही कहलाएगा।

यह हुआ तार की अपेक्षा वस्त्र को उत्पन्न माना जाना। काल की अपेक्षा भी यही बात मानना युक्ति सगत है। कपडा उत्पन्न करने मे जो काल लगता है उसके तीन स्थूल विभाग किये जा सकते हैं–प्रथम प्रारभकाल दूसरा मध्यकाल और तीसरा अतिम काल। अगर कपड़े के प्रारभकाल मे उसे उत्पन्न हुआ न माना जायेगा तो मध्यकाल और अतिमकाल मे उत्पन्न हुआ क्यो माना जायेगा? तीनो काल समान हैं और तीनो कालो मे वस्त्र उत्पन्न होता है– किसी एक काल मे नही । जैसे प्रारभकाल मे कपड़ा बना उसी प्रकार मध्यकाल मे भी और उसी प्रकार अतिमकाल मे भी। फिर क्या कारण है जिससे प्रारभ और मध्य के काल मे कपडे को उत्पन्न हुआ न मानकर अतिम काल मे ही उत्पन्न हुआ माना जाय?

प्रारभकाल मे एक तार डालने पर कपडे का एक अश उत्पन्न हुआ है या नही? अगर यह कहा जाय कि एक अश भी उत्पन्न नही हुआ तो इस का अर्थ यह हुआ कि इस प्रकार सारा समय समाप्त हो गया और वस्त्र उत्पन्न नही हुआ। क्योकि जैसे प्रारभ काल मे उत्पन्न कपडे के अश का अनुत्पन्न माना जाता है उसी प्रकार मध्यकाल मे भी अनुत्पन्न मानना होगा

और अन्तिम काल मे भी एक अश ही उत्पन्न होता है इसलिए उस समय मे भी वस्त्र को उत्पन्न होना नहीं माना जा सकेगा। ऐसी स्थिति मे वस्त्रोत्पादक की सम्पूर्ण क्रिया और सम्पूर्ण समय व्यर्थ हो जायगा। इस दोष से बचने के लिए यह मानना ही उचित है कि आरम्भ काल मे भी अशत वस्त्र की उत्पत्ति हुई है।

तात्पर्य यह है कि जैसे एक तार पड जाने से ही वस्त्र का उत्पन्न होना मानना युक्ति सगत है उसी प्रकार कर्मो की उदय–आवलिका असख्यात समय वाली होने से पहले समय मे जो कर्म उदय–आवलिका मे आने के लिए चले है उन कर्मो की अपेक्षा उन्हे चला कहा जाता है। अगर ऐसा न माना जायगा तो जो कर्म उदय–आवलिका मे आने के लिये चले हैं उन कर्मो की चलन क्रिया वृथा हो जायेगी। और यदि प्रथम समय मे कर्मो का चलना नही माना जायगा तो फिर दूसरे तीसरे आदि समयो मे भी उनका चलना नही माना जा सकेगा। क्योकि पहले समय मे और पिछले समय मे कोई अतर नही है। जैसे पहले समय मे कुछ ही कर्म चलते हैं सब नही उसी प्रकार पिछले समय मे भी कुछ ही कर्म चलते हैं–सब नही। (क्योकि बहुत से कर्म पहले ही चल चुके हैं और जो थोडे से शेष रहे थे वही अतिम समय मे चलते हैं) इस प्रकार सब समय समान हैं। किसी मे कोई विशेषता नही है। अत प्रथम समय मे अगर कर्म चले ऐसा न माना जाय तो फिर किसी भी समय मे उनका चलना न माना जा सकेगा। इसलिए जिस प्रकार अतिम क्रिया से कर्म चले मानते हो उसी प्रकार प्रथम क्रिया से भी कर्म चले ऐसा मानना चाहिए।

कर्म की स्थिति परिमित है। चाहे वह अन्तर्मुहूर्त्त की हो या सत्तर कोड़ाकोडी सागरोपम की हो, लेकिन है परिमित ही। परिमित स्थिति वाले कर्म अगर उदय मे नही आवेगे तो उनका परिमितपन मिट जायगा और सारी व्यवस्था भग हो जायेगी। कर्मस्थिति की मर्यादा है और उस मर्यादा के अनुसार कर्म उदय आवलिका मे आते ही हैं। उदय–आवलिका मे आने के लिए सभी कर्म एक साथ नहीं चलते हैं प्रत्येक समय मे उनका कुछ अश ही चलता है। प्रथम समय मे जो कर्माश चला है उसकी अपेक्षा कर्म को 'चला' न माना जायगा तो प्रथम समय की क्रिया और वह समय व्यर्थ होगा। अतएव चलमान कर्म को चलित मानना ही उचित है। इसके सिवाय जो कर्मदल प्रारभ मे उदय आवलिका के लिए चला है वह अन्त मे फिर चलता नही है। अतएव इस समय यह कर्माश चला है और इस समय यह कर्माश चला है ऐसा मानने से ही कर्मो के चलने का क्रम रह सकता है। एक कर्मदल दूसरे कर्मदल से स्वतत्र होकर चलता है। अतएव प्रथम समय मे जो कर्मदल चला है उसके आधार पर 'चला' मानना युक्तिसगत है।

यह पहला प्रश्न और उसके सम्बन्ध का समाधान हुआ। दूसरा प्रश्न यह है कि–

**उदीरिज्जमाणे उदीरिए?**

**अर्थात्–** जो उदीरा जा रहा है वह उदीर्ण हुआ?

कर्म दो प्रकार से उदय मे आते हैं। कोई कर्म अपनी स्थिति परिपक्व होने पर उदय मे आता है और कोई कर्म उदीरणा से। किसी विशेष काल मे उदय होने योग्य कर्म को जीव अपने अध्यवसाय विशेष से स्थिति का परिपाक होने से पूर्व ही उदयावलिका मे खीच लाता है। इस प्रकार नियत समय से पहले ही प्रयत्न विशेष से किसी कर्म का उदय–आवलिका मे आ जाना 'उदीरणा' है। कर्म की उदीरणा मे भी असख्यात समय लगते हैं। परन्तु पहले समय मे उदीरणा होने लगी तो उदीर्ण हुआ कहना चाहिए। ऐसा न कहा जाय तो वही सब गडबड़ी होगी जिसका उल्लेख 'चलमाणे चलिए' के सम्बन्ध मे किया जा चुका है।

कई लोग कहते है कि कर्म जिस रूप मे बँधे है उसी रूप मे भोगने पडते है। दूसरी तरह से उनका नाश नही हो सकता। लेकिन ऐसा मान लेने पर तप आदि क्रियाएँ व्यर्थ हो जाएँगी। जब तप करने पर भी कर्म उदय मे आवेगा और तप न करने पर भी उदय मे आवेगा तो तप करने से क्या लाभ है? अतएव यह कथन समीचीन नही है कि कर्म का नाश दूसरे प्रकार से नही

हो सकता। स्थिति परिपक्व होने पर कर्म का उदय होना और हाय-हाय करके उन्हे भोगना यह तो अनादिकाल से चला आ रहा है। लेकिन कर्मों की उदीरणा करके उन्हे उदय-आवलिका मे ले आने से फिर कर्म नही बधते।

कुछ लोगो को यह भ्रम है कि आत्मा और कर्म का सबन्ध अनादि काल का है। अनादिकालीन होने से वह अनत काल तक रहना चाहिए। इस प्रकार कर्मो का नाश हो ही नहीं सकता। यह छिछोरों की बात है। ज्ञानी जनो ने इस विषय मे सत्य वस्तु तत्त्व प्रकट किया है। ज्ञानियो का कथन है कि कर्म और आत्मा का सबध प्रवाह की अपेक्षा अनादि होने पर भी व्यक्ति की अपेक्षा सादि है। अर्थात प्रत्येक कर्म किसी न किसी समय आत्मा मे बॅधता है अतएव सभी कर्म सादि हैं फिर भी कर्म सामान्य की परम्परा सदैव चालू है इस दृष्टि से वह अनादि है।

प्रवाह या परम्परा किसे कहते हैं? मान लीजिये, आप यमुना के किनारे खड़े होकर उसकी धारा देख रहे हैं धारा देखकर आप साधारणतया यह समझते हैं कि वह एक सी है इसमे वही पहले वाला पानी है लेकिन बात ऐसी नही है। धारा का जल प्रतिक्षण आगे-आगे बढता जाता है। एक मिनिट पहले जो जल आपने देखा था। वह चला गया है और उसकी जगह दूसरा नया जल आ पहुँचा है। इस प्रकार पहले वाले जल का स्थान दूसरा जल ग्रहण करता रहता है। इसी कारण धारा टूटती नजर नहीं आती और ऐसा जान पडता है मानो वही जल मौजूद है। लेकिन जैसे पानी ऊपर से आता न हो तो धारा खडित हो जायगी उसी प्रकार नये कर्म न आवे तो कर्मो की परम्परा भी विच्छिन्न हो जायेगी तात्पर्य यह है कि प्रतिक्षण अपूर्व-अपूर्व कर्म आते रहते हैं और इस प्रकार का कर्म प्रवाह अनादिकाल से चल रहा है।

हाँ तो कर्म स्थिति पूर्ण होने पर भी उदय-आवलिका मे आते है और उदीरणा से भी आते हैं। मान लीजिये आपको किसी का ऋण चुकाना है। आप दो तरह से ऋण चुका सकते हैं। एक तो आप नियत समय से पहले ही अदा कर दे। नियत समय पर कर्ज चुकाने मे कोई विशेषता नही है, मगर समय से पहले ही चुकाने मे गौरव है और आनन्द है। इसी प्रकार कर्म एक तो उदय की स्थिति पर भोग जाते हैं। और दूसरे स्थिति के पूर्व की उदीरणा करके क्षय किये जाते हैं।

है। जो कर्म करोडो भव करने पर भी नही छूटते वे कर्म धर्माग्नि, ध्यानाग्नि और तप की अग्नि मे एक क्षण भर मे भस्म किये जा सकते हैं। उदाहरण के लिए प्रदेशी राजा को देखिए। उसने ऐसे घोर कर्म बॉधे थे कि एक एक नरक मे अनेक–अनेक बार जाने पर भी सब कर्म पूरे न भोगे जावे। उसने निर्दयता से प्राणियो की हिसा की थी। वह अपने मत की परीक्षा के लिए चोरो को कोठी मे बद कर देता था और कोठी को चारो ओर से ऐसी मूँद देता था कि कही हवा का प्रवेश न हो सके। वह मानता था कि जीव और काय एक है अलग नहीं। इसी बात को देखने के लिए वह ऐसा करता था। अगर जीव और शरीर अलग–अलग होगे तो चोर के मरने पर भी जीव दिखाई देगा। कोठी एकदम बद है तो जीव निकलकर जायेगा कहॉ? कई दिनो बाद वह चोर को कोठी से बाहर निकालता। चोर मरा हुआ मिलता। राजा प्रदेशी कहता – देखो, काया के अतिरिक्त आत्मा अलग नहीं है। यहा अकेला शरीर ही दिखाई दे रहा है।

कभी–कभी प्रदेशी राजा किसी चोर को चीर डालता और उसके टुकडे–टुकडे करके आत्मा को देखता था। जब आत्मा दिखाई न देता तो अपने मत का समर्थन हुआ समझता और कहता कि शरीर से अलग आत्मा नही है। तात्पर्य यह कि प्रदेशी राजा घोर हिसक था और महान् पाप करता था।

जो आत्मा अज्ञान अवस्था मे घोर पाप करता है, ज्ञान होने पर वही किस प्रकार ऊँचा उठ जाता है, इसके लिए प्रदेशी का उदाहरण मौजूद है।

धन धन केशी सामजी, सारया प्रदेशी ना काम जी।

केशी श्रमण ने प्रदेशी राजा को समझाया तब वह जीव और शरीर को अलग–अलग मानने लगा। पहले वही प्रदेशी लोगो की आजीविका छीन लेता था। और साधु सन्तों के प्राण लेने मे सकोच नही करता था। चित नामक प्रधान ने केशी स्वामी से प्रार्थना की कि –महात्मन! आप सिताम्बिका नगरी मे पदार्पण कीजिये। वहा अतीव उपकार होने की समावना है। वहा के लोग बड़े धर्मात्मा हैं। वे बहुत प्रेम से आपका उपदेश सुनेगे। तब केशी श्रमण ने उत्तर दिया– हे चित्त! एक सुन्दर बगीचा है। उसमे तरह–तरह के फल लगे हैं। अत्यन्त आनन्द दायक वह बगीचा है। बताओ ऐसे उद्यान मे पक्षी आना चाहेगा कि नही?

चित्त–'क्यो नही महाराज! अवश्य आना चाहेगा।

केशी श्रमण– लेकिन उस उद्यान में एक पारधी धनुष चढ़ाकर पक्षियों को मार डालने के लिए उद्यत खड़ा है। ऐसी दशा में क्या कोई पक्षी जायेगा?

चित्त– अपने प्राण गँवाने कौन जायेगा?

केशी श्रमण–इसी प्रकार सिताम्बिका नगरी उद्यान की भाँति सुन्दर है किन्तु वहाँ का राजा प्रदेशी हम साधुओं के लिए पारधी के समान है। वह साधुओं के प्राण लिए बिना नहीं मानता। वह अपने अज्ञान से साधुओं को अनर्थ–की जड़ समझता है। ऐसी दशा में तुम्हीं बताओ हमारा वहाँ जाना उचित होगा?

चित्त–भगवन आपको राजा से क्या प्रयोजन? उपदेश तो वहाँ की जनता सुनेगी।

चित्त की बात सुनकर केशी श्रमण ने सोचा–आखिर चित्त वहाँ का प्रधान है। इसका आग्रह है तो जाने में क्या हानि है? सम्भव है राजा भी सुधर जाए। परीषह और उपसर्ग आएंगे तो हमारा लाभ ही होगा–कर्मों की विशेष निर्जरा होगी।

शास्त्र मे कहा है कि उसने समभाव धारण किया। इस प्रकार प्रदेशी ने अपने इन कर्मो का नाश कर दिया।

**राजा प्रदेशी ने हती सूरीकन्ता नार।**
**इष्टकान्त वल्लभ धणी सरे शास्तर मे अधिकार।**
**निज स्वारथ वश पापिणी सरे, मार्यो निज भर्तार।**

राजा प्रदेशी की सूरीकान्ता नाम की रानी थी। राजा को वह बहुत प्यारी थी। राजा ने जब केशी श्रमण के बारह व्रत धारण कर लिए और वह धर्मात्मा बन गया, तब सूरी–कान्ता ने सोचा–राजा धर्म के ढोग मे पडा रहता है। विषय भोग का आनन्द बिगड गया है। इसे मरवा कर और कुॅवर को राजसिहासन पर बिठलाकर राजमाता होने का नवीन सुख क्यो न भोगा जाय?

इस पकार दुष्ट सकल्प करके रानी ने अपने पुत्र सूरीकान्त को बुलवाया। रानी ने उससे कहा– बेटा तुम्हारा पिता ढोगियो के चक्कर मे पडकर राज्य को मटियामेट किये देता है। थोडे दिनो मे ही सफाया हो जायेगा। तब तुम क्या करोगे। अतएव अपने भविष्य को देखो और अपना भला चाहते हो तो राजा को इस ससार से उठा दो। मैं तुम्हे राजा बनाऊॅगी।

राजकुमार को अपनी माता का वचन जहर सा लगा। उसने पिता को मारने से इन्कार कर दिया मन ही मन सोचा तुम मेरे देव–गुरु के समान पिता को मार डालने को कहती हो। तुम माता हो तुमसे क्या कहूॅ? कोई दूसरा होता तो इस बात का ऐसा मजा चखाता कि वह भी याद रखता।

राजकुमार के चले जाने पर रानी ने सोचा यह बहुत बुरा हुआ। मुॅह से बात भी निकल गई और काम भी सिद्ध न हुआ। कही राजकुमार ने यह बात प्रकट करदी तो घोर अनर्थ होगा। मैं कही की नही रहॅूगी। अतएव बात फूटने से पहले ही राजा को मार डालना ही श्रेयस्कर है।

ऐसा भीषण सकल्प करके रानी पौषधशाला मे जहॉ राजा मौजूद था आई उसने राजा के प्रति प्रेम प्रदर्शित करते हुए कहा–आप तो बस यही के हो गये हैं? किस अपराध के कारण मुझे भुला दिया है? आपके लिये तो और रानियॉ भी तो हो सकती हैं मगर मेरे लिए आपके सिवाय और कौन है? अतएव आज कृपा करके मेरे ही महल मे पधारिये और वही भोजन कीजिये।

राजा ने सोचा–स्त्री सुलभ पति भक्ति से प्ररित हो कर रानी उलाहना और निमत्रण दे रही है। उसने रानी के महल मे भोजन करना स्वीकार किया। रानी अपने महल मे लौट आई। उसने राजा के लिए विषमिश्रित भोजन बनाया।

जल में भी विष मिलाया और आसन आदि पर भी विष का छिड़काव किया। इस प्रकार विष ही विष फैलाकर रानी ने राजा को भोजन करने के लिए बैठाया और राजा के सन्मुख विषमिश्रित भोजन–पानी रख दिया। रानी पति–भक्ति का दिखावा करने के लिए खडी होकर पखा झलने लगी। ज्यो ही राजा ने भोजन आरभ किया उसे मालूम हो गया कि भोजन मे विष का मिश्रण किया गया है वह चुपचाप उठ कर पौषधशाला मे आ गया।

राजा किस प्रकार अपने कर्मों की उदीरणा करता है, यह ध्यान देने की बात है। इसे ध्यान से सुनिये और विचार कीजिए।

पौषधशाला मे आकर राजा विचारने लगा–रानी ने मुझे जहर नही दिया है। मैंने रानी के साथ जो विषयभोग किया है, यह जहर उसी के प्रताप से आया है।

यद्यपि प्रदेशी राजा चढे हुए जहर को उतार सकता था और रानी को दड भी दे सकता था, लेकिन जिन्हे कर्म की उदीरणा करनी होती है वे दूसरे की बुराइयो का हिसाब नहीं लगाते।

राजा प्रदेशी सोचने लगा–हे आत्मन्! यह विष तुझे नहीं मिला है, किन्तु तेरे कर्म को मिला है। तूने जो प्रगाढ कर्म बाधे हैं उन्हे नष्ट करने के लिए इस जहर की जरूरत थी। मैंने जीव और शरीर को अलग–अलग समझ लिया है। यह स्पष्ट हो रहा है कि यह जहर आत्मा पर नहीं शरीर पर अपना असर कर रहा है। आत्मा तो वह है कि–

**नैन छिन्दन्ति शस्त्राणि, नैन दहति पावक ।**
**न चैन क्लेदयन्त्यापो, न शोषयति मारुत ।।2/23**
**अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च।**
**नित्य सर्वगत स्थाणुरचलोऽय सनातन ।।गीता–2/24**

**अर्थात–** आत्मा को शस्त्र काट नहीं सकते, अग्नि जला नहीं सकती। आत्मा छिदने योग्य नहीं है, सडने–गलने योग्य नही है सूखने योग्य नहीं है। वह नित्य है प्रत्येक शरीर मे रहता है स्थायी है अचल है और सनातन है।

राजा प्रदेशी सोचता है– हे आत्मा! यह विष तुझे मार नहीं सकता यह तेरे कर्मों को ही काट रहा है। इसलिए चिन्ता न कर। तू बैठा–बैठा तमाशा देख।

मित्रो! इसका नाम प्रशस्त परिणाम है। इसी से कर्मों की उदीरणा होती है। ऐसा परिणाम उदित होने पर कर्मों की ऐसी दशा होती है जैसे उन्हें जहर ही दे दिया गया हो।

